## कवित्त.

शहर तो भिवानी देश देश अंतरजानी आथेको वरदाना है ॥ बडे बडे साहुकार बैठे कोठी डार डार करत व्यौपार सब रोकड और किरानाहैं ॥ शहरके समीप सुंदर ताल साधु छाये पाल पाल करत नित नेम धर्म हरिगुन गाना है ॥ कहे हरिदास पूरे मनकी आस याके संग त्रिलोकीमें शहर भी न आना है ॥ १ ॥

## रंगत खडी.

आनंदकंद श्रीकृष्णचंद हो भगतनके हितकारी तुम ॥ धरे ध्यान तेरा निसदिन प्रभु सुनियो टेर हमारी तुम ॥ टेक ॥ पोकर पीपा तरे नामसें मीरांबाई तारी तुम ॥ बचा लिया गज ग्राहसे जाके ऐसे कुंज बिहारी तुम ॥ खाये बेर भीलनीके झूठे मीठे गिने न खारी तुम ॥ अपना भगत पैछान कबीराके बादल जा डारी तुम ॥ ध्रुवको पदवी अटल

दुई जाबलके बने भिखारी तुमाधरे॥ ध्यान० ॥ १ ॥ भात भरा नरसीकेशा हवन हुंडी तुर्त सिकारी तुम ॥ सेन भगतके कारन करी प्रभु नृपकी खिदमतगारी तुम ॥ तार दिया रैदास भगत ताडका तो मार संहारी तुम ॥ जनकी कर प्रतिपाल जाय दसकंधर भुजा उखारी तुम ॥ भक्त विभीषण समझ लंकपति कीया तुर्त बनवारी तुम ॥ धरे ध्यान तेरा० ॥ २ ॥ प्रहलाद भक्तहित खंभ चीर नरसिंह देह प्रभुधारी तुम ॥ जनकी रक्षा करी पलमैं हता हिर्नाकुस बलकारी तुम ॥ भारतमैं बिरहीके अंडे रखे घंटगज डारी तुम ॥ भगत समझ निज धना जाटके करी खेत रखवारी तुम ॥ दलदैतांके जीते और मुनियोंकी यज्ञ संवारी तुम ॥ धरे ध्या० ॥ ३ ॥ गिरी धार जब गिरिवर धारा तबसें भये गिर्धारी तुम ॥ कुबरी गले लगाई जा छोडी वृषभानुदुलारी

तुम ॥ गुन्दीसिं शंभूदयालकी सहाय करो हरवारी तुम ॥ बदरी उमरावकी मदतपें रहते कृष्णमुरारी तुम ॥ राजेराम बुधसिंके मुकाबिल क्या गाते दरबारी तुम ॥ धरे ध्यान० ॥ ४ ॥

## सखी दौड.

अरे मन कर गोविंदका जाप ॥ कटे तेरे जन्मजन्मको पाप ॥ करे दुनियांमें वृथा कलाप ॥ तेरेको कहीं न आवे थाप ॥ बांधा गुबदीने मेरे गंडा ॥ छीन लूं चंग मार डंडा॥ ॥ १ ॥ जी ॥ रवतही ॥

## ख्याल रंगत मनबसी.

तुम सुनो बिरजकी नारी कहे गिरधारी बंसी दो मोरी ॥ टेक॥ थी अमोल वंसी मोरी सखी तैं चोरी सुनी है मैंने ॥ भूलो हूं या ठौर लई ना और लई सखि तैंने ॥ सखि तेरे काम नहीं आवे मती तरसावे हमें ना चैने॥ झड ॥ सखी सोच रहा सारी रैने ॥ मैं आयो

बन्सी लैने ॥ मती लडावे ऐने सैने ॥ बन्सी
लादे बृजनार कहूं ललकारनकर बरजोरी॥
तुम सुनो० ॥ १ ॥ ग्वालना कह सुजान
अहो रे कान कूड मत बोले॥ तूं और कहीं
आयो खोय दोष दे मोय ढूंढतो डोले ॥ तूं
और कहीं आयो धरके देख मन करके वहीं
जा टोले ॥ झड ॥ मत वचन कहे बे-
तोले॥ तूं बन्सी बतावे अनमोले ॥ मत मारे
गजबके गोले॥ मैंने बन्सी ना लई खाती हूं
सई मैं सोगन तोरी ॥ तुम सुनो बिर० ॥२॥
फिर बोले कृष्ण भगवान अहोरी नादान
विरजकी नारी ॥ तूं मत कर लोग हंसाई
दीजे मेरे तांई मुरलिया प्यारी॥हो मेरा तेरा
बिगाड मचेगी राड करूंगा खुवारी ॥ मैंने
मनमें सोच बिचारी॥ तूं है ग्वालन गंवारी॥
ला बन्सी मुझे दे जारी॥बन्सी लुंगो एकदं मैं
करूं महर मैं तुझे मैं गोरी॥ तुम सुनो०॥३॥
अरे बन्सी कैसी होय कहूं मैं तोय नंदका ला
ला॥ है पिता तेरा सतवंत तूं है गुनवंत रूप

काला ॥ अरे नैनन देखी कभी बात कहूं सभी बडा तूं चाला ॥ झड ॥ लकडीका नाम बन्सा डाला ॥ ले लकडी और चडाला ॥ मत बचन कहो निरयाला ॥ जिन घर तुमसी औलाद जावो बरबाद गाम उजरोरी ॥ तुम सुनो० ॥ ४ ॥ सखी उजरो चाहे बसो तुम क्यों अब हंसो सरम नहीं आती ॥ सखि तुम सरीकी लख चार नंदके द्वारपे गोबर ठाती ॥ सखि लख आवे लख जाय खडी लख दर्सनको ललचाती ॥ झड ॥ लख ठाडी मीनती खाती ॥ लख खडी खडी इतराती ॥ लख दर्सन कर हट जाती ॥ तूं देखो असल गंवार अरे बृजनार करी तैने चोरी ॥ तुम सुनो० ॥ ५ ॥ हमको कहत गवार आप सिर द्वार बनारे लडके ॥ तेरे मुखपे मारूं थाप बदन जाय काप आसूं पडे झडके ॥ तुमसरके ग्वालिये कान आके नित छाछ मांगते तडके ॥ झड ॥ मत इतना दिलमें भडके ॥

क्या लेगा हमसें अडके ॥ अब जा तूं घरकों लडके॥सब चतुराई बहाय चराई गायन कर बरजोरी ॥ तुम सुनो० ॥६॥ इस बन्सि की सार अरे वृजनार तूं अब क्या जाने।इसे जाने ब्रह्मा महेश शारदा शेष सुने नित काने॥ सखि इंद्र आद ले कबी सनकादिक सभी धरे नित ध्याने ॥ झड॥ इसे नवों नाथ पहचाने॥ चोरासी सिद्ध सुने ज्ञाने ॥ नहीं महमा कपर वाने ॥ अरी बाला क्या बतलावे हाथ नचावे अकल गई तोरी ॥ तुम सुनो० ॥७॥ एक चतर सयानी नार होके हुशियार बन्सी से आई ॥ जीते हो श्याम बिहारी वो ग्वालन हारी कहूं जितलाई ॥ लछमन भारतके छंद हरफकडीबंद नई धुन गाई॥ झड ॥ है ऐसे जादो राई ॥हो जन्मासिं कि सहाई ॥ यूं कहे गंगासिं भाई ॥ धुन बल्लासीने बनाई गुन्दीसिं गाई बादी डप्पेंरी॥ तुम सुनो०८॥

## रंगत बहर तबील.

जब प्यारेके इश्कमें महू हुए फिर

हमको कजामें रजाई नहीं ॥ भला जाके अति बांपे रख्वार क्यौं होय तो जिस्म हमारा रहाई नहीं ॥ टेक ॥ अबरंजो अलम् सब सही चुके हंको रहे जो रोजफाही नहीं ॥ हमको तो सताया बतेरा मियां पर दर्द हमारे हुआई नहीं ॥ हैगा इश्कका मर्ज तो ऐसा नहीं केमरीजको होवे सफाई नहीं ॥ माशूकन ऐसा सुना है भला करी जिसने के यार बफाई नहीं ॥ हम इश्कमें उस्के तो मरही चुके कही मुर्दा मरा तो सुनाई नहीं ॥ भला जाके० ॥ १ ॥ हम न दिया जिस्म रहा कहां जिगर रहे जख्मकी तो कोई जाई नहीं ॥ दिल पास तो उस्के चलाई गया माशूक क्यों हमको मिलाई नहीं ॥ जिस्पे दिलो जांसें फिदा मैं दिला फिर हम ये वोहो क्यौं फिदाई नहीं ॥ हम याद जिसे करते हरदं हरगिज हंसे वो जुदाई नहीं ॥ मरना हमें इश्कमें है गारवा कोई इश्क वगैर मराई

नहीं ॥ भला० ॥ २ ॥ जब दो कालिब एक
जान बने फिर दर्द हमीने सहाई नहीं ॥ और
जो कुछ यार बुरा वो भला कहा हंको फकत
है कहाई नहीं ॥ बेवकूफी हमारी जो माने
बुरा कहनेका तो उस्के बुराई नहीं ॥ तनो
जान अमानत उस्की दिला फिर करनी
आदां बयारवाई नहीं ॥ बेहतर है आदां ये
पहली बने फिर होती खुसीसें आदाई नहीं
॥ भला० ॥ ३ ॥ जन्मासिंने गंगासींसें कहा
आशक तो है पात सजाई नहीं ॥ गुब्दीसिं
कहते तूं आशक है पर इश्ककी बूतो जराई
नहीं ॥ उमरावने कहा तूं रंगा है जरा पर
इश्कके रंगमें रंगाई नहीं ॥ बद्रीको कडा
मियां रंग चडाकरे दीद सिवाय दवाई नहीं
॥ शंभूने कहा तूं तो खाम रहा तैंने इश्क-
का पाया मजाई नहीं ॥ भला जाके० ॥ ४ ॥
लगी पटकन फन नागन अपना लट-
कत जो लखी लट एक तरफ ॥ पट घुंघट

नेक पलटतेही रथ सुन चंद गयो डट एक तरफ॥ टेक ॥ मृगलोचनी मोचनी कष्ट ब्रहे उबजावनी भावनी रूपवती ॥ जाके रूपको देखके भूप कहे सुर रूप रहो ना रती मै रती ॥ चपलासी चमकत चौक चले छबि जीत हरी कमलाकी सती ॥ गत निरखत हंसको अंस गयो निज भूल गयो गजराज गती ॥ झमकत पग पाय पायल झाझनसी बिछवोमें अनवट एक तरफ॥पट घुंघट० १ अलबेली अकेली थी महलनमें कोऊ आनके जोबन लूट गयो॥ झकझोरी मरोरी में गोरी कहे लख हार हजारको टूट गयो ॥ चलते झट फैट गही कसके हंसके हरहातसें छुट गयो ॥ मोये रैंनसें चैन नहीं चितको वो तो मारके मोहनी मूठ गयो॥चुनरी उड रंग गयो सुनरी सखी चोली गई फट एक तरफ॥ पट घुंघट० ॥ २ ॥ चली संग अलिनके कुंजनमैं जहां चंपाके भावसे हूल रही॥

तहां कोऊ हसे रसरंग लसी कोऊ गायके चावसें झूल रही ॥ प्यारी मन मार मलीन खडी अपने सुद आपेकी भूल रही ॥ उस्को चलना कब सूऊत है जिसके पगमें चूभ सूल रही॥ इतनेमें मिले नंद लाल गले लिपटी हटके झट एक तरफ ॥ पट घुंघट० ॥ ३ ॥ गुरुजन्मासिंह भौ पार भये प्रभुके पदपंका जो ध्यान लगा ॥ नर डूब गया मज धारमें वो जिन तोडा है प्रीत लगाके तगा ॥ भोलु अलखधारीका अटु अब छोडके चंग दंगलमें भगा ॥ सिर पीटके सायद रोवेगा तू मत सूते बिवादको फेर जगा ॥ कहे शंभू जो गावे तो ज्ञान सुना नहिं हट जा मगज चट एक तरफ ॥ पट घुंघ० ॥ ४ ॥

## सखीदौड.

जुल्फकी घुंडीमें उसने दिल हमारा खेंचके ॥ कर लिया काबूमें कातिलने दुवारा खें-

चके॥और चढ गया सीनेपें वो शंशीर आरा खेंचके ॥ गरबच्चू शंशीरसे मारे कटारा खेंचके॥ बस गुजर जावेगे अब हं अहो नारा खेंचके ॥ इसलिये लाया था य्हां मुझको सितारा खेंचके ॥ गंगासिं मुर्शद्ने जिस दं छंद् उचारा खेंचके॥ ज्ञानकी जंतीमें दुश्मनको सुधारा खेंचके ॥ १ ॥ चौसा ॥ खिचाचट अजब गजब रफ्तार निगह मिलतेही ले सीर उतार ॥ मुश्कसें हुआ मस्त अत्तार बोल बकह कहै शीरी गुफ्तार भोलू गुनी हर्गुनके दातार ॥ बजे नित चंग संग सितार ॥ अखाडा है अबनासीका कटे फंद् चोरासीका ॥ २ ॥

## रंगत लंगडी ख्याल होलीका.

लोग खेलनेको खेलते पर जैसी होली हम खेले॥ कोई ना खेले अगर खेले तो बहुतही कम खेले॥ टेक॥ काम क्रोध मद लोभकी अक्कल खूब गुलाल उडाते हैं॥ निर्गुन

सगुनको मिला एक गहरा रंग चढाते हैं ॥ गुरुशब्द पिचकारी पांच पच्चीसके आगे अडाते हैं ॥ ऐसे रंगसे भेते मन मस्तपे कदं बढाते हैं ॥ सत्यनामकी छूटे फुवार रंग भीने यार दंदम खेले ॥ कोई ना खेले० ॥ १ ॥ क्षमा सील संतोष अबीरको यारो मुहसे खूब मला ॥ ताब चमककी नझेले कोई अगर झेले विरला ॥ सागरशोकसे मय हदत भर भर गुरसाकीने दई पिला ॥ सात पीचुका जाम आठवेंमें दिलवर आन मिला ॥ जब दिलवर मिल गया तो फिर हम होली अंग निगं खेले ॥ कोई न खेले० ॥ २ ॥ हुआ नशा रंग लाल हुए तौ मुजरेकी फिर ठैराई ॥ हरीनाम घुंघरू बांध येक परी वहांपे नचाई ॥ अनहद बाजा बजा फिर उसने सोहंकी सोरंट गाई॥ अजब थी प्यारी सुरीली लै उसके दिलको भाई ॥ जो मुजरा नहिं देखे लख चोरासीं सांग थंथम खेले ॥

कोई न खेले० ॥३ ॥ जम्नासिंह और गंगा-
सिंने हरीरंगसें तन मन खूब रंगा ॥ गुरुगु-
ब्दीसिंह रातदिन उसी रंगमें रहे पगा ॥
उमरावसिंह बद्रीदत्तका घनघोर सभामेंचंग
बजा ॥ सुनके जनाना वो अपना निशान
कलगी छोड भगा ॥ शंभूदयाल कथ कहे
ख्याल हम ऐसी होली जमजम खेले ॥
कोई ना खेले० ॥ ४ ॥

## ख्याल वसन्तका.

माशूकोंने जाफरानी ये अदा निकाली
वसंतमें ॥ पोशाख अपनी वो अपनी जर्द
रंगा ली वसंतमें ॥ टेक ॥ मांग हरेकने
गजब किया क्या जर्द भरा ली वसंतमें ॥
जर्द रुखोपे डाली काली घुंघराली वसंतमें ॥
चोटी छूटी कमरुंपे नागन जहराली वसंतमें
॥ भवें कमानी वो तानी अजब कमाली वसं-
तमें ॥ सागरे गुलगूमें वो मूल पीली वो पि-
लाली वसंतमें ॥ पोशाक अ० ॥ १ ॥ गूंचे

दहनने दंद गोहरपे मिस्सी जमाली वसंतमें ॥वो जेवदेती लबोंपे पानकी लाली वसंतमें॥ गुलूबंद गुलनार गुलाबी देख गुलाली वसंतमें ॥ हिनाकी सुर्खी लगी है साफ है लाली वसंतमें ॥ जला जला आशक अपने करती खुश हाली वसंतमें ॥ पोशाक० ॥ २ ॥ सैर करे बागोंमें यार देखें ये बहाली वसंतमें ॥ जर्द खिले हैं फूल क्या झूकी हैं डाली वसंतमें ॥ जर्द सभी दर दिवार हैं क्या चार दिवाली वसंतमें ॥ वसंती सब हैं दिलरुबा गर्द हवाली वसंतमें ॥ जर्द फूलके गूंथ झूमके डाले वाली वसन्तमें ॥ पोशाक अपनी० ॥ ॥ ३ ॥ जम्नासिंहके ख्याल बांकी घजके टकसाली वसंतमें ॥ गंगासिंगकी ये रंगत सांचे ढाली वसंतमें ॥ गुल्दीसिंने भरी सभामें वाहवा पाली वसंतमें ॥ उमराव बदरी बजाते चंग धमाली वसंतमें॥ संभूघालके ख्याल चले तुंपे ये सवाली वसंतमें ॥ पोशाक अपनी० ॥ ४ ॥

## रंगत लंगडी सनत हैं.

लिखते लिखते हुए हैं बिसमिल अब क्या तेरा हाल लिखूं ॥ बस छोडके धंदा बैठ निर्भय हो तेरा जमाल लिखूं ॥ टेक ॥ अल्ला लिखूं या खुदा लिखूं या कादर लिखुं कमाल लिखूं ॥ कहो तो तुमको आज गजराजका दीनदयाल लिखूं ॥ रावण लिखूं या कुंभकर्ण या जरासिंध सिसपाल लिखूं ॥ इन दुष्टोंका कहो रिछपाल लिखूं या काल लिखूं ॥ हनमत लिखूं या सुग्रीव और मैं अंगद लिखूं अकबाल लिखूं ॥ बस छोड० ॥ ॥१॥ कृष्ण लिखूं गोपाल लिखूं या भक्तोंका प्रतिपाल लिखूं ॥ सुत देवकीका लिखूं या जसुधाका तुमे लाल लिखूं॥शाम कान विहारी लिखूं या राधेका सयाल लिखूं ॥ दिल हूं आहै है रामे रामै गोपी लिखूं या ग्वाल लिखूं ॥ सिंध लिखूं या सागर लिखूं समंदर लिखूं पाताल लिखूं ॥ बस छो०॥२॥ सिरपें

पडे लच्छेके लच्छे मैं रेशम लिखूं या बाल लिखूं ॥ जुल्फ केतई कहो जंजीर लिखूं या जाल लिखूं ॥ अबरू लिखूं या कमां लिखूं संसीर मिसर या ढाल लिखूं ॥ मिजगांके बालोंको कहो मैं तीर लिखूं या भाल लिखूं ॥ सानी लिखूं या सीना लिखूं या सूरत मूर्त बिसाल लिखूं ॥ बस छोडके वन्दा० ॥ ३ ॥ लछमन भारत जमनासींका मुल्कोंमें आज इक बाल लिखूं ॥ गंगासिंहको रहे हरवखत तुमारा ख्याल लिखूं ॥ गुन्दीसिं हरनामके आगे दुशमनको क्या माल लिखूं ॥ जुगला कुरडाके ख्यालकी नई निराली चाल लिखूं ॥ लिया लपक तुर्रेने कलगीका बोसां लिखूं या गाल लिखूं ॥ बस छोड०॥ ४ ॥

## तिशर्फीबंद.

अरे दिलरुबा मत ना दे क्या है गाली गुफ्तारोसें ॥ बजूज दीदके तेरे नहीं देखे और दिदारोंमें ॥ टेक ॥ तूंही एक दिलबर

समझा है ऐ दिल्बर दिल्दारोमें ॥ सबूत इस्का येही है फिरते दरदर मारोमें ॥ जब आती हैं याद मुझे मै होता बिना करारोमें ॥ हक जाने है नही है तुझसा गुलगुल जारोमें ॥शेर॥ खुशनूमा दीखे तुही दिल्दार यारोंमें॥ दुरवंशा है खानेदारी खानादारोंमें॥जिक्र तेरा करते हैं सब यारगारोमें ॥ रातदिन मै सिर पटकता चाहगारोंमें ॥ तोड ॥ जबून है ये बात सनम रखा है क्या तकरारोंमें ॥ बजूज दीदके० ॥ १ ॥ सरासरी दम देता है क्या ठैरे तुम दम दमदारोमें ॥ शक मत समझो सनम हम है तेरे गंवारोंमें ॥ साबर हूं हरत रहन गिनते मारको तेरेमारोमें ॥ जामन किसको करूं तू जबर दस्त सर्कारोंमें ॥ ॥ शेर ॥ तौरकिशमाशूकका जाग मग-सारोंमें ॥ जुल्म तेगे निगहका तिल नहीं है जुल्फाकारोमें ॥ इश्कसें तेरे हुए हं दील फिगारोमें ॥ गश हुआ देखा तुझ जो

सितमगारोमें ॥ फुवा राखूं जिगर मेरा चल-
ता है खून फुवारोमें ॥ बजूज दीदके० ॥२॥
काफला तेरे हुसन नाजका चला जबके
तजारोमें ॥ कब खतीके थे मारे हमभी वर
सर्दारोमें ॥ गवाही गुजरे मेरी तेरी रोज
हशर इजहारोमें ॥ लग बजो होवे वो फेका
जाय अजा बुन्नारोमें ॥ शेर ॥ मिसरमें
पूंछो कोई गरई मसारोमें ॥ नहीं समझा है
तूने मुझको अपने यार प्यारोमें ॥ वस्ल
किस दिन होयगा हैं अश्कबारोमें॥हंस बोले
गा बुत किस दिना हम हैं कुफारोमें ॥तोड ॥
यही कहूं हरबार इश्कके फसा आन
गद्दारोमें ॥ बजूज दीदके० ॥ ३ ॥ जन्नासिं
मुर्शद मेरे क्या खूब है खुश तक्कारोमें ॥
गंगासिंहका नाम रोशन है वो दर्बारोमें ॥
गुर्दीसिंहसें सीख इल्म क्या बना फिरे
तरारोमें ॥ मकर जो करता हमने देखे है
वो मक्कारोमें ॥ शेर ॥ उमरावसींको ख्याल

ले परखा हजारोमें ॥ बदरीसिंह कहे ख्याल ये भंगके तरारोमें ॥ देख समीवे जो तू हो शरम सारोमें ॥ ख्याल मेरा पूछ ले जा इलमदारोमें ॥ शंभूसिंह कहे बात समझ क्या लेगा बद किरदारोमें ॥ बजूज दीदके तेरे नहीं देखे और दिदारोमें ॥ ४ ॥

## रकारका ढंग.

रघुनंदन रसियोंके ध्यानमें रहते ईश्वर तुमी तो हो ॥ राम रमापत आप हो अलख अगोचर तुमी तोहो ॥ टेक ॥ राह ज्ञान बतलाने वाले वेद शास्तर तुमी तो हो ॥ रूम रूम में रम रहे दयाके सागर तुमी तो हो ॥ रही मरा हम करी मकादर पीर पयंबर तुमी तो हो ॥ ऋषिके संग जा मारते चुन चुन निश्चर तुमी तो हो ॥ राजा जनकने रचा स्वयंबर पौंचे रघुबर तुमी तो हो ॥ राम रमापत० ॥ १ ॥ रमे हुए हो घट घट अंदर रखते अंतर तुमी तो हो ॥ रटें रात दिन

नाथ सुर असुर केई सुर तुमी तो हो॥रघुनायक सुखदायक स्वामी अजर अमर हर तुमी तो हो ॥ रनमें निशाचरहते सबसें जोरावर तुमी तो हो ॥ रची रचना नाना प्रकारकी प्रभु गोपेश्वर तुमी तो हो ॥ राम रमा० ॥ २ ॥ रास किया ब्रजमें गोपियन संग सीस मुकट धर तुमी तो हो॥राधाके पत और देवकीके पुत्तर तुमी तो हो॥ रजसमान कर दिया इंद्र रख नखपर गिरवर तुमी तो हो ॥ रगडा पकडकर कंसको केंस पकडकर तुमी तो हो ॥ रुक्मनि जाय बरी कुंदनपुरमें नटनागर तुमी तो हो॥ राम रमा०॥३॥रसीले कवि गंगासिंजीकी मदत मुर्लीधरतुमी तो हो ॥ रूप प्रगट कर मारा पलमें दसकंधर तुमी तो हो ॥ रतनलाल कहे गुरुगुन्दीकी सहाय गिर्धर तुमी तो हो ॥ राजे रामके चंगपे निशान पुर जर तुमी तो हो ॥ रदीफ सुखतें कहनेमे पके बुधसिंजरगर तुमी तो

हो ॥ राम रमापत आप हो अलख अगो-
चर० ॥ ४ ॥

## रंगत लंगडी.

जुल्फ दुता जिस वखात सनमने रूखोके ऊपर लटकाली ॥ काली बला है आशकों के तडफानेको पाली ॥ टेक ॥ होके मगन मन हरन माग संदूरसें जिस दंभ खाली ॥ अव रुकमाको तान एक अदा गुलबदन निकाली ॥ माहताब शरमिंदा हुआ जब देखी तेरी उजियाली ॥ चश्मोंको देखके वो उलटी पछाड आहूने खाली ॥ बीनीकों देख शर्माया सुवा घडी विधाताने ढाली ॥ काली बला है ॥ १ ॥ सजे नाकमें नत्थ तेरे मुखडेकी करतीर खवाली ॥ दो जुल्फे काली गालपर लटक रही है घुंघराली ॥ कोई ना छुवे बोसोंकोईस लिये सनम जुल्फे डाली ॥ दूरसें डस्ती नागनीकी तर ये सेज हराली ॥ कुचा गोल तेरी

प्यारी अंगियांमं छबिसे दबकाली ॥ काली बला है० ॥ २ ॥ मखमलको भीमात सिकम तेरा करे नाफ शोभावाली ॥ मिसाल जानूपरी रूको मल केले का डाली॥ मुंगफलीसी तेरी उंगली दे बहार मेंदीकी लाली ॥ नखसखसें सूरत तेरी बिधनानें सांचेमें ढाली ॥ कडी तोड ये पायलका झंझनाट सुन हो खुशहाली ॥ काली बला है० ॥३॥ ठंडी नज रसें हमारे ऊपर रहम करो ना मतवाली ॥ हम आशक तेरे समझ ले मन अपनेमे नख राली ॥ गुन्दीसिंह संभूदयाल बद्रीदत्तके सिरपें वाली ॥ जिनकी कृपासें ख्याल उमरावके वांके टकसाली ॥ राजे राम मंगतूंकी कथन सुन दुश्मनकी पिट रही ताली ॥ काली ब० ॥४॥

## कबित्त.

पैसे बिन बाप कहे बेटा तो कपूत भया पैसे बिन भाई कहे मेरा दुखदाई ॥ पैसे

बिन जोरू कहे निखट्टसें काम पडा पैसे बि-नसास कहे काहेका जेबाई है॥ पैसे बिन यार बास बोले नाय भगनी खास पैसे बिन देवता करे ना सहाई है ॥ कहे हरिदास पैसा रखो पास पैसे बिन मुरदेको लकडी नाय पाई है ॥ १ ॥

## हफ्तुजवान रंगत सिजल.

उठ आई सखी धरके सिरपें पानीका घडा॥ आगे जाऊं कैसे पनियां नंदका खडा ॥ टेक ॥ सखी हिंदकी जल भरने कैसे जाउं ठाढा पनघटमें गोपाल ॥ कहा कहूं वाने लूट लई सारी व्रजबाल॥ है अजब हठीला सखि नंदाजीका लाल ॥ कभी जाने नहिं देगा करे हालसे वेहाल ॥ झड ॥ कहा हकीकत कहूं नटखटकी ॥ पनहारन लूटी पन-घटकी ॥ लाखो वाने मटकी झटकी ॥ झट-क झटक जमनामे पटकी॥ तोड ॥ ऐसे बेदर्दी लालासे पाला आंन पडा ॥ आगे जाउं कैसे० ॥ १ ॥

## सखी पंजाबकी.

हुंण मल्लों मल्लीआके काना मैनुं धमकां-
दा ॥ हारे फडके मेंडी बैयां मैनुं जोर दिख-
लांदा ॥ ये नंददा मुंडा जेडे मगरोंपैं जांदा ॥
नहिं जाने देंदा लेंदा साखिदाण मन भांदा ॥
झड ॥ जेडी सखी पनघटनुं जांदी ॥ जेडी
जांदी वो लुटके आंदी ॥ एक न मटकी सा-
बित लांदी ॥ लखों गाली उसकों ले खांदी ॥
किगलुस्दी गस्सां बडा दिलढा कडा ॥
आगे जाऊं० ॥ २ ॥

## सखी पूरबी.

अरे लरकवा काहेको कर पकरत तह
मोरा ॥ का चीनत हमरा गात अहो नंदके
छोरा ॥ मै खूबी तरें जानत हुं जनियां हाल
कुल तोरा ॥ याहो पनघटवापे को तोरा
काहे निहोरा ॥ झड ॥ तोरी डराई ना मै
डरहुं ॥ बाराजोरी कर पनियां भरहुं ॥ लरे
तो तोरे संगमें लरहुं ॥ तोईको मारमें पीछे

मरहुं ॥ तोड ॥ बस छोडो हमरी बैयां सैयां काहेको अडा ॥ आगे जा० ॥ ३ ॥

## सखी मारवाडी.

बोली मारवाडण प्यारी प्यारी कैयां जावे छे ॥ थारे लारे लारे नीसरा मुरारी आवे छे ॥ ना जानुं प्यारो मुरलीमें कांई गावे छे ॥ मिरघानैणीरां ढोला म्हांका जी ललचावे छे ॥ झड ॥ थेहोजी हो नंदजीरा छैल ॥ छोडो लालजी ह्यांकी गैल ॥ टूक तो जुलमी परे टहल ॥ जावोजी करो जमनारी सैल ॥ तोड ॥ के तोथे हट जावो ना म्हें मारां गी छडा ॥ आगेजा० ॥ ४ ॥

## सखी हरियाणा.

हंबें ये सखीयो काना बडा चंचल सैं॥ मिलतेही मारे नैणना जानुके अटकल सें॥ ऐं छलियाराकी पोरी पोरी मैं छल सै ॥ मतयाण येने जानो यो तो बडा अपर-बल सें ॥ झड ॥ मैं तो सखी थी बाली भोली ॥ इन ठाडमदावे भर लई कोली ॥

देख सखी मै हो गई घोली ॥ लई भाजके अपनी पोली ॥ तोड ॥ ह्मारा देस हरयाण योस गोकलका गगडा आगे जाऊं० ॥ ५ ॥ हिरवाटी मुने कह दे साची साची कनयां ले चालागो केठे ॥ देखूगी कैदा तूं मुने ले चालागो बेठे ॥ जागै लेगै ले चालो तूं क्यों खडोसा ऐठे ॥ के देखा साजा डोल तेरो मनमाने जैठे ॥ झड ॥ बीरा एक नामा तूं ऐंकी ॥ मानुना जायो साजैंकी ॥ मै चोटी काटीकै की भूली ना बोली तू तैंकी ॥ तोड॥ मै उलाडीनें आंऊं ह्मारा छोडाना कपडा ॥ आगे जाऊं पानियां० ॥ ६ ॥

## सखी दिल्लीकी.

मुश्ताक दिल हुआ सुनके मुशफिक प्यारीकी गुफतार ॥ खिल खिल गुंचेके मानिन्द दिया सखियोंको दिदार ॥ मालुम हुआ लालाको हैं दिल सखियोंका सरसार ॥ ये चौक उर्दू देहलीका कहे गंगासिह ललकार

॥ झड ॥ देवीदत्तकी सात जबानी ॥ भोलू सिंगातें सैलानी ॥ गनेसी सिंहै नुकतादानी ॥ हुऐ मात सुनके दहकानी ॥ तोड ॥ कहे अलख धारी प्यारी ब्रजनारीका झगडा ॥ आगे जाऊं पानियां० ॥ ७ ॥

## ख्याल संस्कृतका, बहुत उमदा सनतदार दाखला.

नमामि शंभुं भजामि विष्णुं प्रजापतिं चात्यनन्यचेता ॥ ददातु सर्वं सनाप्रियं मे कृपासरस्वान् कृशानुरेता ॥ अहर्दिवं ये तु नमंति देवं वृषेंद्रवाहं फणींद्रहारम् ॥ सुयोगगम्यं चिदेकरूपं पिनाकपाणिं हि निर्विकारम् ॥ विनष्टशंका विधूतपापा भवांबुधेस्ते व्रजंति पारम् ॥ मृगांकमौलिं मनोजशत्रुं जगद्विचित्रं वदंत्यसारम् ॥ यदंघ्रिपद्मं सचिंत्यमूढो भवेत्सुबुद्धिस्तथा सुचेता ॥ ददातु सर्वंसनाप्रियंमे ॥ १ ॥ भजध्वमंघ्रिद्वयं तु विष्णोर्जगद्धितं यः सदा चकार ॥ गवां

व्रजेभ्यो हिताय नूनं स्वकीयपाणौ गिरिं दधार ॥ दनोः सुतानां बृहब्दलानां महाभिमानं तु संजहार ॥ स्वभक्तियुक्तान् विशुद्धचेतान् विनम्रमूर्तान् प्रभुः पपार ॥ स्त्रवीति खं भूस्तथैव वायुः कृपीट योनिस्स्वयं प्रचेता॥ ददा० ॥ २ ॥ पुरैव दध्यो समस्तवेदान् युगांत अंतर्हितान् विधाता ॥ हिरण्यगर्भश्चतुर्मुखो यः सदैव नृभ्यो वरं प्रदाता ॥ तथामरेभ्यो दितेः सुतेभ्यो हि पक्षपातं विहाय धाता ॥ भवेन्न दुःखी कदापि नित्यं विधेर्गुणान् यो नरः प्रगाता ॥ स्तुवंति देवा महर्षिसंघाः सुरर्षिवृंदाः समीप एता ॥ ददातु सर्वं सना० ॥ ३ ॥ त्रिदेवनूतिं य एक चेता अहर्निशं वै पठेदविद्वान्॥ विनष्टशंका विधूतपापा निधिर्भवेन्नासशेमुषीमान् ॥ लभेत जायां पुनः सुपुत्रं कुटुंबवृद्धिशरीरभोगान् ॥ श्रयामि नाम्ना जितादिदेवो पुनः पुनर्वै मुनींश्च सर्वान् ॥ शिवं शरण्यं हरिं विरंचिं भवंति

मुक्ता नरा उपेता ॥ ददातु सर्वे सना० ॥४॥

## सखी दौड.

काया जमीमें बीज निर्मल थी लगाना चाहिये ॥ मूल विद्या जिस्के लगता उस्को पाना चाहिये ॥ फिर लियाकत ज्ञान बोध उस्की ये टहनी तीन है ॥ शाख है षट् शास्त्र फिर उनको छाना चाहिये ॥ गौर गुल उस्के लगे गागर मिले सद्गुरु कोई ॥ बादमें फिर शायरी फल उस्के आना चाहिये ॥ सुख न मेरा है अमर फल तूं समझ अहले सखुन ॥ लज्जत इस्की पानेको आलीम वो दाना चाहिये ॥ इल्म दर्यामें लहर आई सजर मैने सींचा भाई॥ आज्ञा गुरुगुन्दीसींकी पाई दौड उमरावसींने गाई ॥ छंद शंभूका सजीला है ॥अदू सुनके हुआ ढीला है ॥ १ ॥

## ख्याल रंगत बैरेतबील.

दिल जाता रहा नहीं हाथ रहा जबसे मैंने तुझको है देखा खडा ॥ मुझे दिन दुनी-

की खबरन रही बेहोष हुआ तेरे दरपे पडा ॥टेक॥तुजे जान हमारी जो लेनी ही थी तैंने हमसें कहा न कबी ये जरा ॥ तेरी जान हमे दरकार मियां तूं तो अनाह मारे वो महल सरा॥ तकदीरने यारीये की है सनं मुझको जो मिला है ये दीद तेरा ॥ तेरा दम तो मै हरदम भरता रहूं ॥ जानी तेरे दरपे पडा हूं मरा ॥ हूं रोगी लमाखा हम है तेरे मुझको नहीं कोइ है दिखे बडा ॥ मुझे दीन० ॥ १ ॥ तेरे नामसे हमको है काम फकत और दूसरा रखते नहीं हम दम ॥ एक दिल तो मेरा है ये तुझसें लगा नहीं औरसे लगता लगत दिलकी कसम ॥ महफिलमें तेरे ऐ माहेलका लडते हैरकी बोसें तेरे चशम ॥ मुझे दिया जला नहीं वाकी रहा हं पेतो हूंआ हे ये तेरा करम ॥ मैंने जान तो है कुर्बान करी जबसें तुझे देखा हैं कोठे चढा ॥ मुझे दिन० ॥ २ ॥ तेरी मारसें डरते न यार जरा

खुदा तूं देगि लखन मेंरो यार जला ॥ अब तेरा तो दिलबर होई चुका मुझे खाकमें रवा मिठीमें मिला॥जब दफत रोज हशरके खुले नहीं होवेंगा यार व्हां तेरा भला ॥ तैंने मारके आशक रवार किये फिरता है बना मचला मचला ॥ देखे है सगी दिल बींधने पर तुझसा न देखा है कोई कडा॥मुझे०॥३॥ लछमन भारत जन्मासिंह कहैं गंगासींह मुल्कोमें नाम करा ॥ देखो संडा खलीफा क्याख्याल कहे बादीको ये दे ताजबा बखरा ॥ उमरावके ख्याल सुने दुश्मन सुनके वो तो जाता हैं दुमको चुरा ॥ बदरी दत्तकी है ये शिरी जवां सुने यार जोई हो जावे हरा॥ ये तू ख्याली क्या गावेगा खाक गुनी शंभूने वो ज्ञानकुं फल है जडा ॥ मुझे० ॥ ४ ॥

## सखी दौड.

गौरीपुत्र गनेश आजमे तुमे मनाऊं॥
दो मारग बतलाय ग्यान भूलन नाहिं पाऊं॥

उंचेपे अस्थानसे हरसे तुरा गाऊं ॥ करु दुशमन पमाल कलगीको फड मन चाऊं॥ घोंसा प्रथम गनपती मनाता हूं॥ मेहरसे तुर्रा मगाता हूं॥हुकुम गंगासींका पाता हूं॥ भरी मफलाको सुनाता हूं॥ न समझो किसी बातसे कम॥श्यागीर्द गंगासिंघके हम ॥१॥

## सखीदौड.

क्या देखी तेरी नेकी मदिल मशगुल हूं वाजी॥ जो बदी मबद कहलाया वोना मोकुल हूवा जी॥ क्या कीरोडी मल फूलूं मअजाप बफुल हूवा जी॥ जो धुलसे पैदा हूवा अंतको धूल हुवा जी॥ घोंसा अरे नर तज कर मान गुमान॥धर हरिचरननसेती ध्यान॥ अरे मन यकीन कर के जान ॥ भजन करनेसें मिले भगवान ॥मेरे गुरु गंगासिंघ बरदे॥मारलुं दुशमनकी नरदे॥१॥ शहर भिवानीका है रहनेवाला ॥सुन नाम चिरंजीलाल बडा मतवाला ॥टेक॥ अव्वलसें हकीकत कहता हूं मै सारी ॥ है कोम महा-

जन जहन जिस्का भारी ॥ गुजराती भाटि-
योंसे है जिसकी यारी ॥ देते हैं हाजरी
दुलाल आके न्यारी ॥ है किसमतका बली
अकलका आला ॥ सुन नाम चिरंजी० ॥१॥
कहते हैं सत्य नहीं समझ अमिथ्या राई ॥
करता है दलाली गल्लेकी सुन भाई ॥ सब
दुकान दारोंके मुखसें सुनी बडाई ॥ है चिरं-
जीलालके रती नहीं गुमराई ॥ फिर खूब
तरहसें हमने देखा भाला ॥ सुन नाम० ॥२॥
है अकलमंद हुशियार बडा वो ज्ञानी ॥ क्या
जबान शिरी कोमल जिसकी वानी ॥ रहे
मदतपे जिसके हरदम आप भवानी ॥ लख
प्रताप जिसका दुश्मन खाते कानी ॥ है चं-
चल बडा शौकीन रंगीला लाला ॥ सुन
नाम० ॥ ३ ॥ पहछान चिरंजीलाल बडा है
दाना ॥ बडे बडे अमीरोंके मनमैं वो माना ॥
मुंबई शहरमें जिस्का पता ठिकाना ॥ लिखुं
मेहेरबानकी चालीमें जिस्का थाना ॥ कर

मुंबादेवी जन अपनेकी प्रतपाला ॥ सुन नाम चिरंजी० ॥ ४ ॥ सवैया ॥ ध्यानकी कमान बांधुं बुधी तरकस तीर ग्यानके तुरंग चढ ब्रह्मलोक ध्याये हें॥धीरज लगाम क्षमा पाषरे बराग जीन सजमके पांवरेपें पांव ठराये हें ॥ कवच बिचार प्रेम चावक बीबेक टोप सीलहूकी ढाल सीस फूल हू लगाये हें ॥ कह हरीदास हरिनामको खडग हाथ ऐसे असे वार देख कालहू डराये हें॥१॥ ॥ सवैया ॥ लाज तह हरीके गुन गावत नेरोही काम सभी बिगरेगो ॥ लोक कुटंब-की प्रीत मुसानलो आग नहीं डग एक धरेगो॥ दास हरी दुखको न बटावत वाही समे जम देख डरेगो॥ राम भजेन सभी तज मूरख लाजहि लाजमै नरक परेगो॥ २॥

समाप्त.

---

पुस्तकें मिलनेका ठिकाना–गंगाविष्णु श्रीकृष्णदास,
"लक्ष्मीवेंकटेश्वर" छापाखाना, कल्याण–मुंबई.

# नूतन पुस्तकोंकी जाहिरात.

## मारवाडीभाषाके ख्याल ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | ढोलसुलतानन्द्यालदेको ख्याल | ०—४ | ०—॥ |
| २ | सहजदेकाबडा ख्याल झालीरामकृत | ०—३ | ०—॥ |
| ३ | द्रौपदीका ख्याल* | ०—३ | ०—॥ |
| ४ | राजारीसालू नोपदेको ख्याल* | ०—३ | ०—॥ |
| ५ | दयारामधाडवीकोख्याल प्रल्हादीरामको बनायो | ०—३ | ०—॥ |
| ६ | सहाजादाको ख्याल प्रल्हादीरामकृत | ०—३ | ०—॥ |
| ७ | नौरङ्गसाहशिवराजबलीको ख्याल | ०—४ | ०—॥ |
| ८ | शिवीराजाको ख्याल* | ०—४ | ०—॥ |
| ९ | गोपिचन्दको ख्याल* | ०—२ | ०—॥ |
| १० | सुलोचनाको ख्याल | ०—२ | ०—॥ |
| ११ | मोरध्वजकी लावनी | ०—१॥ | ०—॥ |
| १२ | विधवादुर्दशा नाटक | ०—२ | ०—॥ |
| १३ | वूढवालमका ख्याल | ०—२ | ०—॥ |
| १४ | निरधुन्धका ध्यान | ०—१॥ | ०—॥ |
| १५ | नागोरी छेलाको ख्याल | ०—२ | ०—॥ |
| १६ | राधाकृष्णपंचांग | ०—७ | ०—१ |
| १७ | शिवतांडव भाषाटीका | ०—२ | ०—॥ |

| | | | |
|---|---|---|---|
| १८ | श्रीगुसाईंतुलसीदासकृत षोडश रामायण ... .... .... | २—० | ०—४ |
| १९ | ब्रजविहार-वृन्दावनवासी श्रीनारायण स्वामीजीकृत.... ... ... | २—० | ०—४ |
| २० | विज्ञानगीता कविकेशवदासकृत | ०—८ | ०—१ |
| २१ | आल्हारामायण लंकाकांड (राम रावणकी लड़ाई) ... .... | ०—८ | ०—१ |
| २२ | अर्बुदमाहात्म्य भाषाटीका (अबुपहाड़के तीर्थोंका माहात्म्य नकूशा सहित) | ०—५ | ०—॥ |
| २३ | रामाश्वमेध केवलभाषाश्लोकांकस. | २—० | ०—६ |
| २४ | राजवल्लभ निघण्टु भाषाटीका | १—८ | ०—२ |
| २५ | ग्रहलाघव भा० टी० ... ... | १—४ | ०—२ |
| २६ | श्रीकृष्णाष्टक सटीक......... | ०—१ | ०—॥ |
| २७ | लघुकौमुदी भा०टी०अतिउत्तम | २—० | ०—४ |
| २८ | विनयपत्रिका सटीक ग्लेज... | २—८ | ०—४ |
| २९ | ,, ,, रफ ... | २—० | ०—४ |
| ३० | अन्वयप्रबोध ... ... | ०—२ | ०—॥ |
| ३१ | अश्वधाटी काव्य भा० टी० ... | ०—४ | ०—१ |
| ३२ | सुदर्शन शतक संस्कृत ... ... | ०—३ | ०—१ |
| ३३ | हनुमद्बंदीमोचन ... ... | ०—१ | ०—॥ |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ३४ | मृत्युसभा नाटक ... ... ... | ०—२ | ०—॥ |
| ३५ | लघुजातक भा० टी० ... ... | ०—८ | ०—१ |
| ३६ | पद्मकोश भा० टी० ... ... | ०—४ | ०—१ |
| ३७ | सभापत्रिका ...... ... ... | ०—१ | ०—॥ |
| ३८ | जीवन्मुक्त गीता भा० टी० ... | ०—१ | ०—॥ |
| ३९ | रामगंगा माहात्म्य भा० टी० ... | ०—२ | ०—॥ |
| ४० | मुक्तिकोपनिषद् भा० टी० ... | ०—५ | ०—१ |
| ४१ | कैवल्योपनिषद् भा० टी० ... | ०—१ | ०—॥ |
| ४२ | देव्यपराधक्षमापन स्तोत्र भा० टी० | ०—१ | ०—॥ |
| ४३ | रामकृष्ण माहात्म्य... ... ... | ०—३ | ०—॥ |
| ४४ | विषचिकित्सादर्पण... ... ... | ०—४ | ०—॥ |
| ४५ | गीतामृतधारा भाषा, ........ | ०—८ | ०—१ |
| ४६ | मोक्षगीता बडी सवालक्ष रामनाम | १—० | ०—२ |
| ४७ | संध्या भा० टी०... .... ... | ०—१॥ | ०—॥ |
| ४८ | सांगीत शकुंतला नाटक ... | ०—८ | ०—१ |
| ४९ | सतनामाकरस्तोत्र ... ... | ०—१ | ०—॥ |
| ५० | आल्हारामायण ( आरण्यकांड ) | ०—६ | ०—१ |
| ५१ | गीतारामानुज-भाष्य.... ... | २—० | ०—४ |
| ५२ | दादुरामोदय दादुपंथी साधुओंका | ०—१० | ०—१ |
| ५३ | अशौचनिर्णय भा० टी० ... | ०—४ | ०—१ |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ५४ | सुश्रुत संहिता भाषाटीका चित्र सहित टपालहाशिल माफ की० | १०—० | ०—० |
| ५५ | शिक्षादर्पण कलकत्तेका ... | १—१० | ०—४ |
| ५६ | शिक्षामणि कलकत्तेका ... | २—० | ०—४ |
| ५७ | अभिलाखसागर वेदांत .... | २—० | ०—४ |
| ५८ | स्वरतालसमूह (सितारका पुस्तक) | १—८ | ०—२ |
| ५९ | बालबोध व्याकरण ......... | ०—२ | ०—॥ |
| ६० | बालोपकारकसुलभ गणित ... | ०—२ | ०—॥ |
| ६१ | बारामासीया लावणीसंग्रह....... | ०—५ | ०—॥ |
| ६१ | मूर्खशतक-निंदकनामा ........... | ०—४ | ०—॥ |
| ६२ | जीवनचरित्र तुलसीदासजीका... | ०—८ | ०—॥ |
| ६३ | विष्णुसहस्रनाम गुटका भा०टी० | ०—४ | ०—॥ |
| ६४ | पंचरत्न गीता गुटका भा०टी० | १—० | ०—२ |
| ६५ | रमल भास्कर हिंदीभाषामें...... | ०—४ | ०—१ |
| ६६ | नित्यतंत्र भाषाटीका ... ... | ०—१२ | ०—१ |
| ६७ | प्रेमप्रवाह ... ... ... ... | ०—२ | ०—॥ |
| ६८ | गोपदेशचंद्रिका ............ | ०—१॥ | ०—॥ |
| ६९ | गूजरगीत मंगल........... | ०—५ | ०—१ |
| ७० | गोविंदगुणवृन्दाकर......... | १—० | ०—॥ |
| ७१ | रामराज्यनित्यवर्णन दोहा ... | ०—१ | ०—॥ |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ७२ | पुरुषसूक्त भा० टी० | ०—२ | ०—॥ |
| ७३ | वृन्दावनशतक | ०—२ | ०—॥ |
| ७४ | वृन्दावनविलास | ०—१ | ०—॥ |
| ७५ | श्रीबदरीनारायणस्तोत्र | ०—३ | ०—॥ |
| ७६ | दारिद्र्यमोचनाष्टक | ०—१ | ०—॥ |
| ७७ | गोविंदनामगीता | ०—८ | ०—१ |
| ७८ | पदावली भाषा | ०—३ | ०—॥ |
| ७९ | गिरधरकुण्डलिया | ०—४ | ०—॥ |
| ८० | परतन्त्रनिर्णय | ०—१ | ०—॥ |
| ८१ | केवल गीता भा०टी०पाकेटबुक | ०—८ | ०—१ |
| ८२ | श्रीरामानुजातिमानुषवैभवस्तोत्र | ०—३ | ०—॥ |
| ८३ | श्रीरङ्गनाथडोलोत्सवस्तोत्र | ०—१ | ०—॥ |
| ८४ | ब्रह्मज्ञान प्रदीपिका मथुराका | १—८ | ०—४ |

---

पुस्तक मिलनेका ठिकाना—

गंगाविष्णु श्रीकृष्णदास,

"लक्ष्मीवेंकटेश्वर" छापाखाना

कल्याण-मुंबई.

# सविनयं सूच्यते.

संस्कृतादि पुस्तकप्रकाशक-" लक्ष्मीवेङ्कटेश्वर " नाम मुद्रणयन्त्रमें संस्कृत तथा भाषाटीकासहित अनेकानेक ग्रन्थ जैसे-वैदिक, वेदान्त, पुराण, धर्मशास्त्र, काव्य, न्याय, व्याकरण, छन्द, नीति, चम्पू, नाटक, स्तोत्र, वैद्यक, स्मृति, कोष, इतिहास, श्रीरामानुजसाम्प्रदायी तथा हिन्दी भाषाके सब रकम ग्रन्थ सर्व काल विक्रयको तयार रहते हैं जो अन्यत्र नहीं मिलसक्ते खुलापत्राकार तथा किताब सपुष्ट रेशमी विलायती चित्रित जिल्द बँधी है पुस्तकोंकी रचना और शुद्धता इस छापेकी उत्तम है कि देखनेसे चित्त प्रसन्न हो जाय, जिनका दूसरा सूचीपत्र है. आध आनेका टिकट भेजनेसे शीघ्र रवाना होता है.

पुस्तकें मिलनेका ठिकाना-

गंगाविष्णु श्रीकृष्णदास,

" लक्ष्मीवेंकटेश्वर " छापाखाना,

कल्याण-मुंबई.